॥ तत्त्वार्थश्रद्धानं सम्यग्दर्शनम् ॥ २ ॥

तत्त्वशब्दो भावसामान्यवाची। कथम्? तदिति सर्वनामपदम्। सर्वनाम च सामान्ये वर्तते। तस्य भावस्तत्त्वम्॥ तस्य कस्य?

(क) सूत्रार्थ—तत्त्वार्थ = तत्त्वेन ३।१।१+अर्थः १।१ = यथावस्थित रूप करि [तत्त्वेन] जो निश्चय किया जाय पदार्थ
श्रद्धान १।१।१ [अर्थ] उसका जो श्रद्धान
सम्यग्दर्शनम् १।१।१ = सो सम्यग्दर्शन है—अथवा

[ख] तत्त्वार्थ = तत्त्वम् १।१।१ एव+अर्थः १।१।१ = यथावस्थित [= तत्त्व] ही [= एव] वस्तु [= अर्थः] की
श्रद्धान १।१।१ सम्यग्दर्शनम् १।१।१ प्रतीति सो सम्यग्दर्शन है।

[ग] तत्त्वार्थ (= तत्त्वम् १।१।१ एव+अर्थः १।१) = जो जिस प्रकार अवस्थित है [= तत्त्व] उस ही [= एव] वस्तु
श्रद्धान १।१।१ सम्यग्दर्शनम् १।१।१ = (अर्थः) की उस ही प्रकार प्रतीति सो सम्यग्दर्शन है।

पदच्छेद और विभक्त्यर्थसहित सर्वार्थसिद्धि वृत्तिका भाषानुवाद।

तत्त्वशब्दः १।१ भावसामान्यवाची १।१ = (इस सूत्रमें) तत्त्व शब्द (वस्तुके) भाव स्वरूप वा धर्मका वाचक है
कथम्। तद् इति सर्वनाम-पदम् १।१।१। = (तत्त्व) कैसे (भाव सामान्यवाची) है तद् ऐसा शब्द सर्वनाम पद है
सर्वनाम १।१।१ च सामान्ये ७।१।१ वर्तते ग = और सर्वनाम सादृश्य प्रयोजकधर्म [बराबरीको जतलानेवाले धर्म] मेंवर्तता है
तस्य ६।१।१ भावः १।१ तत्त्वम् १।१।१ ॥ तस्य ६।१।१ कस्य ६।१।१। = तिस (तद्) का भाव सो तत्त्व है॥ वह (भाव) किसका है?

(१) दोनों सम्प्रदायोंमें इस सूत्रका पाठ और अर्थ एक है। (२) वाची—यह शब्द नकारान्त वाचिन् पुलिंगका प्रथमा विभक्ति एक वचन है॥ स् प्रथमा विभक्ति पुलिंग एक वचनका चिन्ह है इस स् को वाचिन् में जोड़नेसे वाचिन्+स् हुआ॥ जब पदान्तमें एक व्यञ्जनसे अधिक हों तो पहिला व्यञ्जन रह जाता है और अन्यका लोप हो जाता है (भाण्डारकर मार्गोपदेशिका पृष्ठ १७) वाचिन्+स्, वाचिन् जिस पुलिंग शब्दके अन्तमें इन् हो तो न् का प्रथमा विभक्ति एक वचनमें और विभक्तियोंके सर्व उन प्रत्ययोंके पहिले जो व्यञ्जनसे (प्रत्यय)

जगरूपसहायवकीलकृत पदच्छेद और विभक्त्यर्थसहित सर्वार्थसिद्धिका शब्दशः हिंदी अनुवाद ।

योऽर्थो यथावस्थितस्तथा तस्य भवनमित्यर्थः । अर्यत इत्यर्थो निश्चीयत इत्यर्थः ॥ तत्त्वेनार्थस्तत्त्वार्थः । अथवा भावेन भाववतोऽभिधानं तदव्यतिरेकात् । तत्त्वमेवार्थस्तत्त्वार्थः । तत्त्वार्थस्य श्रद्धानं तत्त्वार्थश्रद्धानं सम्यग्दर्शनं प्रत्येतव्यम् ।

| | |
|---|---|
| यः ₁¹ अर्थः ₁¹ यथा अवस्थितः ₁¹ तथा तस्य ₆¹ भवनम् ₁¹ | = जो वस्तु जैसी दशा [ अवस्था ] में है तैसा तिसका होना |
| इति अर्थः ₁¹ अर्यते T इति*अर्थः ₁¹ | = ऐसा अर्थ [ तत्व शब्दका ] है ॥ जो प्राप्त [ = ग्रहण ] किया जाय सो अर्थ [ = पदार्थ ] है [जोड़नेसे अर्थ बना है ॥ |
| निश्चीयते T इति—अर्थः ₁¹ । | = निश्चय किया जाय ऐसा तात्पर्य है ॥ ऋ धातुको गुण अर् करके थक् (थ) |
| तत्त्वेन ₃¹ । । अर्थः ₁¹ तत्त्वार्थः ₁¹ | = यथावस्थित रूप करि [ = तत्त्वेन ] जो निश्चय किया जाय पदार्थ [ = अर्थः ] सो तत्त्वार्थ है । |
| अथवा भावेन ₃¹ भाववतः ₆¹ अभिधानं ₁¹ | = अथवा भाव करि भाववान्‌का कथन किया गया है |
| तद्—अव्यतिरेकात् ₅¹ | = क्योंकि उन [ दोनों भाव और भाववानमें ] अभिन्नता है । इससे |
| तत्त्वम् ₁¹ एव अर्थः ₁¹ तत्त्वार्थः ₁¹ | = यथावस्थित [ = तत्त्वं ] ही [ = एव ] वस्तु ( = अर्थः ) तत्त्वार्थ है । |
| तत्व+अर्थस्य ₆¹ | = यथावस्थित रूप करि [ = तत्त्वेन ] जो निश्चय किया जाय पदार्थ [ अर्थः ] उसका अथवा यथावस्थित [ तत्त्व ] वस्तु [ = अर्थः ] की |
| श्रद्धानं ₁¹ तत्त्वार्थश्रद्धानं ₁¹ सम्यग्दर्शनं ₁¹ प्रत्येतव्यम् ₁¹ । | = प्रतीति [ सो ] तत्त्वार्थ श्रद्धान है [ और वह ही ] सम्यग्दर्शन निश्चयसे समझना चाहिये । सम्यग्दर्शन शब्दके अर्थका इसप्रकार श्रद्धान करना चाहिये । |

आरम्भ होते ही लोप हो जाता है । जैसे—वाचिन्, शशिन् = वाचि, शशि और शशिभ्याम्, शशिभिः, शशिभ्यः, शशिषु इन सबमें न् का लोप हो गया है ॥ शशिन् = चन्द्रमा । इ पुलिंग—प्रथमा विभक्ति एक वचनमें ही दीर्घ हो जाती है इसलिए ऐसा रूप बना कि वाचिन् ॥ वाचिन् + स = वाचि = वाची ॥ ( भाण्डा०र० पृष्ठ १०४ से १०६ तक )

तत्त्वार्थश्च वक्ष्यमाणो जीवादिः ॥ दृशेरालोकार्थत्वात् श्रद्धानार्थगतिर्नोपपद्यते । धातूनामनेकार्थत्वाददोषः । प्रसिद्धार्थत्यागः कुत इति चेत्, मोक्षमार्गप्रकरणात् ॥ तत्त्वार्थश्रद्धानं हि आत्मपरिणामो मोक्षस्य साधनं युज्यते । भव्यजीवविषयत्वात् ॥ आलोकस्तु चक्षुरादिनिमित्तः सर्वसंसारिजीवसाधारणत्वान्न मोक्षमार्गो युक्तः ॥

| | |
|---|---|
| तत्त्वार्थः [१।१] च वक्ष्यमाणः [१।१] जीव आदिः [१।१] | =और आगे कहे जानेवाले ( =वक्ष्यमाण ) जीवादिक तत्त्वार्थ हैं ॥ |
| दृशेः [५।१] आलोकार्थत्वात् [५।१] श्रद्धान अर्थगति [१।१] न उपपद्यते | =दृशि (धातु) का देखना अर्थ होनेसे प्रतीति अर्थका ग्रहण प्राप्त नहीं होता है |
| धातूनाम् [६।३] अनेक-अर्थत्वात् [५।१] अदोषः [१।१] | =धातुओंके अनेक अर्थ होनेसे (दृश् धातुका श्रद्धान अर्थ लेनेमें) दोष नहीं है |
| प्रसिद्ध-अर्थ-त्यागः [१।१] कुतः इति चेत् * | =विख्यात अर्थ (दृश्का देखना) का परित्याग क्यों (किया) ऐसे संदेह होनेपर |
| मोक्षमार्ग-प्रकरणात् [५।१] | =(कहते हैं) कि ( यहां ) मोक्षमार्गका विषय है ॥ |
| तत्त्वार्थश्रद्धानं [१।१] हि* आत्मपरिणामः [१।१] | =तत्त्वार्थश्रद्धान निश्चय करके चेतनका परिणाम है ( और वही[१]) |
| मोक्षस्य [६।१] साधनं [१।१] युज्यते T | =मोक्षका कारण युक्त है |
| भव्यजीव-विषयत्वात् [५।१] | =क्योंकि ( तत्त्वार्थ श्रद्धान ) भव्य जीवका ही विषय अथवा अधिकार प्राप्त है |
| आलोकः [१।१] तु* चक्षुरादिनिमित्तः [१।१] सर्वसंसारिजीव- | =देखना तो नेत्र आदि जन्य है, ( सो देखना ) समस्त संसारी जीवोंके |
| साधारणत्वात् [५।१] न मोक्षमार्गः [१।१] युक्तः [१।१] | =समान होनेसे मोक्षका मार्ग ठीक ( =युक्त )[१] नहीं बनता है [ क्योंकि सबके मोक्षमार्गका प्रसंग आता है ] ॥ |

( १ ) स् अथवा विसर्ग जो अ-आको छोड़कर किसी स्वरके पहिले हो और उस ( उक्त स् अथवा विसर्ग ) के पश्चात् कोई स्वर हो अथवा घोष अक्षर (=ग्-घ्-ङ् । ज्-झ्-ञ् । ड्-ढ्-ण् । द्-ध्-न् । ब्-भ्-म् । य्-र्-ल्-व्-ह् ) मेंसे कोई एक आवे तो उक्त स् अथवा विसर्गका परिवर्तन र् में हो जाता है जैसे दृशेः आलोक=दृशेरालोक , अर्थगतिः न=अर्थगतिर्न । बहिस् इति=बहिर् इति=बहिरिति । ( सर्वार्थसिद्धि पृष्ठ २७१ ) । नृपतिः रक्षति=नृपति र् रक्षति । र् के पश्चात् र् होवे तो पहिला र् गिर जाता है और गिरनेवाले र् के पहिला स्वर ( ऋ छोड़कर ) यदि लघु हो तो दीर्घ हो जाता है जैसे नृपति र् रक्षति=नृपती रक्षति ।

अर्थश्रद्धानमिति चेत्सर्वार्थग्रहणप्रसङ्गः। तत्त्वश्रद्धानमिति चेद्भावमात्रप्रसङ्गः। सत्ताद्रव्यत्वगुणत्वकर्मत्वादि तत्त्वमिति कैश्चित्कल्प्यत इति॥ तत्त्वमेकत्वमिति[1] वा सर्वैक्यग्रहणप्रसङ्गः॥ पुरुष एवेदं सर्वमित्यादि कैश्चित्कल्प्यते[2] इति तस्मादव्यभिचारार्थमुभयोरुपादानम्॥

अर्थ-श्रद्धानम् १।१ इति चेत् * =अर्थ श्रद्धान इसप्रकार यदि (=चेत्, सूत्र) होता तो (उत्तर-अर्थ शब्दके)

सर्व-अर्थ-ग्रहण-प्रसंगः १।१ =समस्त अभिधेयोंके स्वीकार करनेका संयोग आता। भावार्थ-अर्थ नाम धनका भी है, अर्थ नाम प्रयोजन आदिका है, उनका भी श्रद्धान सम्यग्दर्शन ठहरता।

तत्त्व-श्रद्धानम् १।१ इति चेत् =तत्त्वश्रद्धान ऐसा (सूत्र) यदि (=चेत्) होता तो

भावमात्र-प्रसंगः १।१ =(उत्तर) भाव वा वहपना मात्रका प्रसंग आता वा केवल (=मात्र) सत्ता होनापन-विद्यमानताका ही प्रसंग आता अर्थात् इस भाव-होनापन, वहपना-विद्यमानता सत्ताहीका श्रद्धान सम्यग्दर्शन ठहरता

सत्ता-द्रव्यत्व-गुणत्व-कर्मत्वादि १।१ तत्त्वम् १।१=सत्ता, द्रव्यत्व, गुणत्व, कर्मत्व, आदि तत्त्व है

इति * कैश्चित् * कल्प्यते T इति॥ ऐसा कितनोंकरि (वैशेषिकोंसे) माना गया है वा कल्पना की गई है॥

वा * तत्त्वं १।१ एकत्वं १।१ =एकपना तत्त्व है ऐसा (कितनोंसे अर्थात् वैयास वेदान्तियोंकरि कल्पना की जाती है

इति सर्व-ऐक्य-ग्रहण-प्रसंगः १।१ =(इसप्रकार) सब पदार्थोंकी एकताके ग्रहणका प्रसंग आता अर्थात् सब पदार्थ भेदरहित एकरूप हो जाते

पुरुषः १।१ एव * इदं १।१ सर्वं १।१ इत्यादि १।१ =एक पुरुष ही यह सर्व वस्तु है इत्यादिक

कैश्चित् कल्प्यते T इति तस्मात् ५।१ अव्यभिचार-अर्थम् १।१ =कितनोंसे कल्पना की जाती है तिस कारणसे निर्दोषता दिखावनेके लिये

उभयोः ६।२ उपादानं १।१ =दोनों (तत्त्व और अर्थ) का ग्रहण (सूत्रमें) किया गया है

(१) तत्त्वमेकत्वमिति कैश्चित्कल्प्यते वा ऐसा पूर्ण वाक्य है॥ (२) कृलृप्-कृप् भ्वादि प्रथम गणके आत्मनेपदी धातु हैं जिनके रूप जब उनका प्रयोग किया जाता है कल्प् होजाते हैं इस कल्प् में य कर्मणि प्रयोगका प्रत्यय लगाकर कल्प्य हुआ पश्चात् ते आत्मनेपदी एक वचन अन्यपुरुष वर्तमान कालका प्रत्यय जोडकर कल्प्यते बना लिया।

**तद्द्विविधम्, सरागवीतरागविषयभेदात् ॥ प्रशमसंवेगानुकम्पास्तिक्याद्यभिव्यक्तिलक्षणं प्रथमम्। आत्मविशुद्धिमात्रमितरत् ॥ अथैतत्सम्यग्दर्शनं जीवादिपदार्थविषयं कथमुत्पद्यत इत्यत आह ॥**

| | |
|---|---|
| सरागवीतरागविषय– | =सराग विषय और वीतराग विषय (= निमित्त अथवा प्रकरण) |
| भेदात् ५।१ तत् १।१ द्विविधं १।१ | =भेदसे वह तत्त्वार्थ श्रद्धान स्वरूप सम्यग्दर्शन दो प्रकार है ॥ |
| प्रशम– | =प्रशम=क्रोध, मान माया, लोभ संबंधी रागद्वेषादिकका अभाव |
| संवेग– | =संवेग पांच परिवर्तनरूप संसारसे भय |
| अनुकम्पा— | =अनुकंपा त्रस स्थावर सर्व प्राणियोंपर दयाका प्रादुर्भाव |
| आस्तिक्यादि— | =अस्तित्व आदिका [ जीवादिक तत्त्वोंको युक्ति आगमकरि जैसाका तैसा |
| अभिव्यक्तिलक्षणं १।१ प्रथमम् १।१ | = मानना ] आविर्भाव [ प्रगट ] रूप सो पहला ( सराग सम्यग्दर्शन ) है अर्थात् ये चार चिन्ह जिसके प्रगट होवें उसके सराग सम्यग्दर्शन जानो। |
| आत्म–विशुद्धिमात्रम् १।१ इतरत् १।१ | =केवल [ मात्र ] आत्माकी विशुद्धता ही दूसरा [ वीतराग सम्यग्दर्शन ] है |
| अथ एतत् १।१ सम्यग्दर्शनम् १।१ | = अब [ अथ ] यह सम्यग्दर्शन |
| जीव–आदि–पदार्थविषयम् १।१ | = जीव–अजीव–आस्रव–बन्ध–संवर–निर्जरा और मोक्ष हैं विषय जिसके |
| कथं* उत्पद्यते T इति अतः आह T | =कैसे उत्पन्न होता है इसलिये [ आचार्य उत्तरसूत्र ] कहते हैं कि— |

(१) श्वेताम्बर आम्नायके सभाष्य तत्त्वार्थाधिगम सूत्र पृष्ठ ७ में निर्वेद (=संसारके पदार्थोंमें घृणापूर्वक वैराग्य) यह पांचवां लक्षण भी कहा है। हमारे यहांके 'आदि' जो आस्तिक्यके साथ दिया है उसमें ( रत्नकरण्ड श्रावकाचार श्लोक १३७ ) अन्तर्गत हो जावेगा।

(२) अयत इति—अयत शब्दमें ऋ आदि प्रथम गणका धातु अनिट् परस्मै पद प्राप्त करना अर्थमें यहां पर आया है ॥ ऋ का गुणसहक अर् है ॥ अर्में य कर्मणि प्रधानका चिन्ह जोडनेसे अर्य ऐसा रूप हुआ पश्चात् वर्तमान क्रिया, अन्य पुरुष एक वचन आत्मनेपदीका चिन्हते लगानेसे अर्यते ( प्राप्त किया जाता है ) ऐसा रूप बना क्योंकि कर्मणि प्रधानमें सदा आत्मनेपदी क्रियामें प्रत्यय लगाये जाते हैं ॥ अर्यते इति= अर्यत इति। क्योंकि यदि पदान्त व्–य् जिसके पहिले अ–आ हो और जिनके पश्चात् अश् प्रत्याहारका कोई अक्षर हो अर्थात् अ–इ–उ–ऋ–लृ–ए–ओ–ऐ–औ ह्–य् व्–र्–ल्–ञ्–म्–ङ्–ण्–न्–झ्–भ्–घ्–ढ्–ध्–ज् ब् ग्–ड्–द् मेंसे कोई अक्षर हो तो उक्त व्–य्का शाकल्य मुनिके मतमें ( अर्थात् विकल्पसे ) लोप हो जाता है। ( लोपः शाकल्यस्य ( अष्टाध्यायी ८—३—१९ )। उत्पद्यते इति=उत्पद्यत इति

## तन्निसर्गादधिगमाद्वा ॥ ३ ॥

## निसर्गः स्वभाव इत्यर्थः। अधिगमोऽर्थावबोधः। तयोर्हेतुत्वेन निर्देशः ॥

## कस्याः क्रियायाः। का च क्रिया। उत्पद्यत इत्यध्याह्रियते।

---

तद् १।१ निसर्गात् ५।१ अधिगमात् ५।१ वा उत्पद्यते T =सूत्रार्थ—वह [ सम्यग्दर्शन ] स्वभावसे अथवा वा परोपदेशसे उत्पन्न होता है अर्थात् जो तत्वार्थ श्रद्धान विना किसी बाह्य उपदेशके अपने आप ही हो उसको निसर्गज सम्यग्दर्शन कहते हैं और जो जीवादिक तत्वोंका श्रद्धान परके उपदेशसे हो उसको अधिगमज सम्यग्दर्शन कहते हैं। सूत्रार्थ

निसर्गः १।१ स्वभावः १ इति अर्थः १।१ अधिगमः अर्थ-अवबोधः = निसर्ग है सो स्वभाव है ऐसा अर्थ है। अधिगम है सो पदार्थका ज्ञान है

तयोः ६।२ हेतुत्वेन ३।१।१ निर्देशः १।१ कस्याः ६।१ = उन दोनों [ निसर्ग और अधिगम ] को [ सम्यग्दर्शनकी उत्पत्तिका ] साधनपना वा कारणपना करि कहा। किसका [ साधनपना करि कहा ]

क्रियायाः ६।१। का १।१ च * क्रिया १।१— = क्रियाका [ तो वह ] क्रिया कौनसी है ?

उत्पद्यते T इति * अध्याह्रियते T = उत्पन्न होता है। ऐसा वाक्य अध्याहार किया गया है अर्थात् ऊपरके सूत्र को स्पष्ट करनेकेलिये उसमें " उत्पद्यते " वाक्य जोडा गया है।

---

( १ ) इस सूत्रका पाठ और अर्थ दोनों श्वेताम्बर तथा दिगम्बर आम्नायोंमें एक है। ( २ ) निसर्ग-परिणाम-स्वभाव अपरोपदेश (=दूसरेके उपदेशादिका अभाव ) ये सब एकार्थ वाचक अर्थात् पर्याय-शब्द हैं सभाष्य पृष्ठ ८ ( ३ ) "अधिगम, अभिगम, आगम, निमित्त, श्रवण, शिक्षा तथा उपदेश ये सब समानार्थक ही हैं" सभाष्य० पृष्ठ ८ ॥

(४) तन्निसर्ग. तद्निसर्ग, (पदान्तस्य) "हलोऽनुनासिकेऽनुनासिकः स्वः ( वा )" १।१।१०६ शाकटायनव्याकरण=जब अनुनासिक परे हो ( = अनुनासिके ) पदान्त व्यंजनके स्थानमें ( =पदान्तस्य ६।१ हलः ६।१ ) सवर्ण ( = स्वः १।१ ) अनुनासिक ( = अनुनासिकः १।१ ) विकल्पसे हो ( = वा ) जैसे " तद् नयनं, तन्नयनम्"। पदान्तस्य "यरोऽनुनासिकेऽनुनासिको वा" अष्टाध्यायी ८-४-४५ ॥ जैसे एतद् मुरारि वा एतन्मुरारिः। "यरो ङो वा ङे" ५।४।१२५ जैनेन्द्रव्याकरणम् ॥ पदान्त व्यंजन ( हको छोड़कर ) के स्थानमें (=यरः ६।१ ) विकल्पसे ( वा ) अनुनासिक हो। ( = ङः १।१ ) यदि अनुनासिक परे हो ( = ङे० ) ॥ इसलिये तद् निसर्ग और तन्निसर्ग दोनों पाठ ठीक है ॥

सोपस्कारत्वात् सूत्राणाम्। तदेतत्सम्यग्दर्शनं निसर्गादधिगमाद्वोत्पद्यत इति॥ अत्राह। निसर्गजे सम्यग्दर्शनेऽर्थाधिगमः स्याद्वा न वा। यद्यस्ति, तदपि अधिगमजमेव, नार्थान्तरम्। अथ नास्ति, कथमनवबुद्ध-तत्त्वस्यार्थश्रद्धानमिति॥ नैष दोषः। उभयत्र सम्यग्दर्शने

सोपस्कारत्वात् ५।। सूत्राणाम् ६।। = क्योंकि सूत्रोंको अध्याहारसहितपना होता है अर्थात् सूत्रोंमें उनके अर्थ स्पष्ट करनेके लिये क्रिया आदिका अध्याहार किया जाता है-क्रिया आदि जोडी जाती है, लगाई जाती है।

तत् १।। एतत् १।। सम्यग्दर्शन १।। निसर्गात् ५। वा आधिगमात् ५। उत्पद्यते T इति = सो [ = तद् ) यह ( = एतद् ) तत्त्वार्थश्रद्धान स्वभावसे अथवा परोपदेशसे उत्पन्न होता है

अत्र आह T निसर्गजे ७।। सम्यग्दर्शने ७।। अर्थ—आधिगमः १। = यहां प्रश्न करता है ( = आह ) कि स्वभावजनित तत्त्वार्थश्रद्धानमें पदार्थका ज्ञान

स्यात् T वा न * वा *। यदि * अस्ति T तद् १।। = है। अथवा नहीं है यदि [पदार्थका ज्ञान ] है [ तो ] वह

अपि अधिगमजम् १।। एव = भी अधिगमज ही हुआ

न * अर्थ—अंतरम् १।। = और अर्थ विषैं कुछ भेद नहीं हुआ अर्थात् दोनों एक ही ठहरे

अथ न अस्ति T, कथम् * अनवबुद्धतत्त्वस्य ६।। = यदि ( निसर्गज सम्यग्दर्शनमें अर्थबोध ) नहीं है ( तब ) कैसे विना जाने

अर्थ—श्रद्धानम् १।। इति। = तत्त्वार्थका श्रद्धान हुआ

न * एष १। दोषः १। । उभयत्र * सम्यग्दर्शने ७।। = यह दूषण नहीं है। क्योंकि दोनो सम्यग्दर्शनोंमें

१ अध्याहार-' वाक्यको पूरा करनेकेलिये शब्दका ' जोड़ना पञ्चचन्द्रकोश पृष्ठ १८ ( २ ) क्षयोपशमोवा-जब विसर्गके पहिले अ हो और इसी विसर्गके परे अ हो अथवा ग्-घ्-ङ्। ज्-झ्-ञ्। ड्-ढ्-ण्। द्-ध्-न्। ब्-भ्-म्। य्-र्-ल्-व्-ह्। में से कोई अक्षर आवे तो यह विसर्ग उ में परिवर्तन होजाता है॥ फिर यह उ जिसके पहिले अ है दोनों ( अ+उ ) मिलकर ओ हो जाते हैं जैसे क्षयोपशम वाक्य क्षयोपशम उ वाक्य = क्षयोपशम+अ+उ वाक्य = क्षयोपशम + ओ वाक्य क्षयोपशमो वाक्य भण्डारकर माग० पृष्ठ १५।

अन्तरङ्गो हेतुस्तुल्यः । दर्शनमोहस्योपशमः क्षयः क्षयोपशमो वा । तस्मिन्सति यद्बाह्योपदेशादृते प्रादुर्भवति तन्नैसर्गिकम्, यत्परोपदेशपूर्वकं जीवाद्यधिगमनिमित्तं स्यात् तदुत्तरमित्यनयोरयं भेदः ॥

तद्ग्रहणं किमर्थम् । अनन्तरनिर्देशार्थम् । अनन्तरं सम्यग्दर्शनं तदित्यनेन प्रतिनिर्दिश्यते । इतरथा मोक्षमार्गोऽपि प्रकृतस्तस्याभिसम्बन्धः स्यात् । ननु च अनन्तरस्य विधिर्वा भवति प्रतिषधो वेति

---

अन्तरङ्गः १।१ हेतुः १।१ तुल्यः १।१ = अन्तरङ्ग कारण समान है । और वह
दर्शनमोहस्य ६।१ उपशमः १।१ क्षयः १।१ क्षयोपशमः १।१ वा = दर्शनमोहनीय कर्मका उपशम क्षय अथवा क्षयोपशम है
तस्मिन् ७।१ सति ७।१ यद् १।१ बाह्य–उपदेशात् ५।१ = तिस अभ्यन्तर कारणके होनेपर (= सति) जो परोपदेश
ऋते * प्रादुर्भवति T = विना प्रगट होता है
तद् १।१ नैसर्गिकं १।१ यद् १।१ परोपदेशपूर्वकं १।१ = वह निसर्गज वा स्वभावजनित [ सम्यग्दर्शन ] है जो दूसरेके उपदेशपूर्वक
जीवादि— = जीवादि तत्वोंके
अधिगम-निमित्तं १।१ स्यात् T तद् १।१ उत्तरम् १।१ = जाननेका कारण हो वह दूसरा अधिगमज सम्यग्दर्शन है
इति अनयोः ६।२ अयं १।१ भेदः १।१ = ऐसे इन दोनोंमें यह भेद है
तद्–ग्रहण १।१ किमर्थम् १।१ = सूत्रमें "तद्" शब्दका लाना किस लिये है
अनंतर-निर्देश–अर्थम् १।१ = निकटस्थको जतलानेकेलिये ( तद् ) है
अनन्तरं १।१ सम्यग्दर्शनं १।१ तद्–इति*अनेन ३।१ = लगता ही सम्यग्दर्शन ( शब्द जो दूसरे सूत्रके अंतमें है ) इस "तद्" शब्दसे
प्रतिनिर्दिश्यते T। इतरथा मोक्षमार्गः १।१ अपि*प्रकृतः १।१ = बतलाया गया है। अन्यथा ( यदि तद् न लाते तो) मोक्षमार्ग भी वर्णनीय है
तस्य ६।१ अभिसम्बन्धः १।१ स्यात् T ननु च* = उसका [ निसर्ग अधिगमके साथ ] संबंध हो जाता [ मोक्षके ये भेद हो जाते]
अनन्तरस्य ६।१ विधिः १।१ वा भवति प्रतिषेधः १।१ = प्रश्न—निकटस्थका विधान होता है अथवा [ = वा ] निषेध होता है
वा इति [ अर्थात् तद् निकटताके लिये लाओ वा मत लाओ ]

अनन्तरस्य सम्यग्दर्शनस्य ग्रहण सिद्धमिति चेन्न, प्रत्यासत्तेः प्रधान बलीय इति मोक्षमार्ग एव सम्बध्येत तस्मात्तद्वचन क्रियते। तत्त्वार्थश्रद्धान सम्यग्दर्शनमित्युक्तम्। अथ किं तत्त्वमित्यत इदमाह—

| | |
|---|---|
| अनन्तरस्य ६।१ सम्यग्दर्शनस्य ६।१ ग्रहण १।१ सिद्धम् १।१ | =निकटका ( दूसरे सूत्रके मन्त्रके ) सम्यग्दर्शनका ग्रहण ( विना तद् शब्द के सूत्रमें लाये हुये ) सिद्ध है |
| इति चेत् * न * । प्रत्यासत्तेः ५।१ प्रधान १।१ बलीयः १।१ [ बलीयस् ] | =ऐसी ( इति ) शंका [ =चेत् ] ठीक नहीं है। क्योंकि निकटरूपसे मुख्य बलवान होता है |
| इति मोक्षमार्गः १।१ एव सम्बध्येत T | =इसप्रकार मोक्षमार्ग ही ( जो दूसरे सूत्रमें आये हुये सम्यग्दर्शनसे दूर है किंतु उससे प्रधान होनेसे—निसर्ग और अधिगमके साथ ) संबंधमें नियमानुसार आजाता। |
| तस्मात् * तद् १।१ वचन १।१ क्रियते T। | =तिससे तद् लाया गया है। |
| तत्त्वार्थश्रद्धानं १।१ सम्यग्दर्शनम् १।१ | =तत्त्वार्थका श्रद्धान सम्यग्दर्शन है |
| इति उक्तम् १।१ । अथ * किं १।१ तत्त्वम् १।१ इति अत * इदम् १।१ आह। | =ऐसा [ दूसरा सूत्र ] कहा गया है। अब तत्व क्या है यह इसलिये ( निम्न सूत्र ) कहते हैं |

१ यह नियम है कि दो शब्द हों उनमेंसे एक शब्द निकट और दूसरा शब्द ( किसी शब्द जिससे सम्बध करना है या मिलाना है ) दूर हो परन्तु यह दूसरा शब्द प्रधान हो तो इस प्रधान शब्दका सम्बध मिलानेवाले शब्दके साथ समझा जावेगा। जैसे "निसर्गादधिगमाद्वा" यदि ऐसा सूत्र होता तो निसर्ग और अधिगमके साथ प्रथम सूत्रके मोक्षमार्ग शब्दका संबध होता न कि दूसरे सूत्रके सम्यग्दर्शन शब्दका क्योंकि यद्यपि दर्शन शब्द निसर्ग और अधिगम शब्दोंके निकट है परन्तु मोक्षमार्ग शब्द जो दूर है प्रधान होनेसे निसर्ग और अधिगमके साथ सम्बध कर जाता उस सम्बधका दूर करनेके लिये सूत्रमे तद् शब्द दूसरे सूत्रके दर्शन शब्दको प्रगट करनेके लिये लाये हैं।

## जीवाजीवास्रवबन्धसंवरनिर्जरामोक्षास्तत्त्वम् ॥ ४ ॥

तत्र चेतनालक्षणो जीवः । सा च ज्ञानादिभेदादनेकधा भिद्यते । तद्विपर्ययलक्षणोऽजीवः । शुभाशुभकर्मागमद्वाररूप आस्रवः । आत्मकर्मणोरन्योऽन्यप्रदेशानुप्रवेशात्मको बन्धः । आस्रवनिरोधलक्षणः संवरः । एकदेशकर्मसंक्षयलक्षणा निर्जरा । कृत्स्नकर्मविप्रयोगलक्षणो मोक्षः ॥ एषां प्रपञ्चः

---

जीव-अजीव-आस्रव-बन्धसंवरनिर्जरामोक्षाः १। तत्वम् १।। =जीव, अजीव, आस्रव, बन्ध, संवर, निर्जरा और मोक्ष ये [ सात ] तत्व हैं अर्थात् चेतना लक्षण जीव है, चेतनारहित अजीव है; कर्मोंके आनेका द्वार आस्रव है; चेतन और कर्मोंके परस्पर प्रदेशोंका नीर क्षीरके सदृश एक क्षेत्रावगाह संबन्ध सो बन्ध है । शुभाशुभ कर्मोंके आगमन द्वारको रोकना सो संवर है; आत्माके प्रदेशोंसे कर्मोंका एक देश पृथक् होना सो निर्जरा है; समस्त कर्मोंका सर्वथा नाश सो मोक्ष है।

तत्र * चेतनालक्षणः १। जीवः १। सा १।। च ज्ञानादिभेदात् ५। अनेकधा * भिद्यते T । =तहां चेतना लक्षण जीव है और वह चेतना ज्ञानादिके भेदसे =( अर्थात् ज्ञान चेतना, कर्म चेतना, कर्मफलचेतना ) नाना प्रकार भेदरूप है

तद्विपर्ययलक्षणः १। अजीवः १। । = उस ( जीव ) से विरुद्ध लक्षणवाला [ अर्थात् चेतनारहित ] अजीव है

शुभ-अशुभ-कर्म-आगमनद्वाररूपः १। आस्रवः १। । = भले बुरे कर्मोंके आनेका द्वार सो आस्रव है

आत्मकर्मणोः ६।। अन्योऽन्यप्रदेश- अनुप्रवेश-आत्मकः १। बन्धः १। । = चेतन और कर्मके परस्पर प्रदेशोंका =( दूध पानीके समान एकमेक होकर एक क्षेत्रावगाह ] संबंधरूप बन्ध है

आस्रवनिरोध-लक्षणः १। संवरः १। । = शुभाशुभ कर्मोंके आगमनद्वारके रोकनेरूप संवर है

एकदेश-कर्म-संक्षयलक्षणा १।। निर्जरा १।। = [ आत्माके प्रदेशोंसे ] कर्मोंका एकदेश पृथकरूप होना सो निर्जरा है

कृत्स्नकर्मविप्रयोग-लक्षणः १। मोक्षः १। एषां ६।।। प्रपञ्चः १। = समस्त कर्मोंका सर्वथा नाशरूप मोक्ष है । इनका विस्तार

---

( १ ) श्वेताम्बर और दिगंबर दोनों आम्नायोंमें इस सूत्रका पाठ और अर्थ एकसा है ।

उत्तरत्र वक्ष्यते। सर्वस्य फलस्यात्माधीनत्वादादौ जीवग्रहणम्। तदुपकारार्थत्वात्तदनन्तरमजीवाभिधानम्। तदुभयविषयत्वात्तदनन्तरमास्रवग्रहणम्। तत्पूर्वकत्वात्तदनन्तरं बन्धाभिधानम्। संवृतस्य बन्धाभावात्तत्प्रत्यनीकप्रतिपत्त्यर्थं तदनन्तरं संवरवचनम्। संवरे सति निर्जरोपपत्तेस्तदन्तिके निर्जरावचनम्। अन्ते प्राप्यत्वान्मोक्षस्यान्ते वचनम्॥ इह पुण्यपापग्रहणं च कर्तव्यं नवपदार्था इत्यन्यैरप्युक्तत्वात्॥ न कर्तव्यम्। तयोरास्रवबन्धे चान्तर्भावात्॥ यद्येवम्

| | |
|---|---|
| उत्तरत्र* वक्ष्यते१॥ सर्वस्य ६।१ फलस्य ६।१ आत्म | = आगे कहेंगे। समस्त फलको चेतनके |
| अधीनत्वात् ५।१ आदौ ७।१ जीवग्रहणम् १।१। | आश्रय होनेसे आदिमें जीवका प्रतिपादन किया। |
| तद् उपकार अर्थत्वात् ५।१ तद् अनन्तरम् १।१ | = उस जीवका उपकारी होनेसे उसके समीप ही |
| अजीव अभिधानम् १।१। तद् उभयविषयत्वात् ५ | = अजीव कहा गया है। उन (जीव अजीव) दोनोंके संबन्ध होनेसे |
| तद् अनन्तरम् १।१ आस्रवग्रहणम् १। | = उसके निकट आस्रवका उपादान किया गया है। |
| तत्पूर्वकत्वात् ५।१ तद् अनन्तरम् १।१ | = उस (आस्रव) जन्य होनेसे (आस्रवपूर्वक बंध होनेसे) फिर |
| बन्ध अभिधानम् १।१। संवृतस्य२ ६ बंध अभावात् ५।१ | = बन्ध कहा गया है। संवरके होनेसे बन्धका अभाव होता है अतः |
| तत्प्रत्यनीक प्रतिपत्ति अर्थम् १।१ | = उस (बन्ध) के प्रतिपक्षीको जतावनेकेलिये |
| तद् अनन्तर १।१ संवरवचनम् १।१। संवरे ७।१ सति ७।१ | = उस [बन्ध] के लगता ही संवर कहा है क्योंकि संवर होनेपर |
| निर्जरा-उपपत्ते: ५।१ तद् अन्तिके ७।१ निर्जरावचनम् १।१ | = निर्जराकी प्राप्ति होती है [अतः] उसके निकटमें निर्जराका कथन है |
| अन्ते ७।१ प्राप्यत्वात् ५।१ मोक्षस्य ६।१ अन्ते ७।१ वचनम् १।१ | = अन्तमें प्राप्त होनेसे मोक्षका सबके पीछे कथन है। |
| इह पुण्य पाप ग्रहण १।१ च कर्तव्य १।१ नव पदार्था: १।३ इति | = यहां पुण्य और पापका ग्रहण भी करना चाहिये। नो पदार्थ ऐसे |
| अन्यै: ३।३ अपि* उक्तत्वात् ५।१। न कर्तव्यम् १।१ | = और [आचार्यों] ने भी कहे हैं। [उत्तर] नहिं करना चाहिये। |
| तयो ६।२ आस्रवे ७।१ बंधे ७।१ च अन्तर्भावात् ५।१ यदि एवम् | = क्योंकि दोनोको आस्रव और बन्धमें गर्भित किया है। जो ऐसे हैं तो |

१। वच्+स्यते (=भविष्यत् कालका प्रत्यय आत्मनेपदी एक वचन अन्यपुरुष) = वक्+ष्यते (टिप्पणी पृष्ठ १४—१५) =वक्ष्यते = कहेगा प्रतिष्ठार्थ = कहेंगे। २ संवृत शब्द तीनों लिंगमें आता है इससे लिंग नहीं लिखा है।

**आस्रवादिग्रहणमनर्थकम्, जीवाजीवयोरन्तर्भावात् । नानर्थकम् । इह मोक्षः प्रकृतः सोऽवश्यं निर्देष्टव्यः । स च संसारपूर्वकः । संसारस्य प्रधानहेतुरास्रवो बन्धश्च । मोक्षस्य प्रधानहेतुः संवरो निर्जरा च । अतः प्रधानहेतुहेतुमत्फलनिदर्शनार्थत्वात्पृथगुपदेशः कृतः ॥**

| | |
|---|---|
| जीव-अजीवयोः ६।२ अतर्भावात् ५।१ आस्रव आदि | =जीव अजीवमें गर्भित होनेसे आस्रव बंध-संवर-निर्जरा तथा मोक्षका भी |
| ग्रहणम् १।१ अनर्थकम् १।१ | =ग्रहण व्यर्थ है । [ तब जीव-अजीव दो तत्व कहने थे ] |
| न अनर्थकम् १।१ | =[ आचार्य कहते हैं ] व्यर्थ नहीं है । |
| इह मोक्षः १।१ प्रकृतः १।१ | =यहां मोक्ष अधिकृत है अर्थात् इस तत्त्वार्थ सूत्रमें मोक्षका प्रकरण है |
| सः १।१ अवश्य निर्देष्टव्यः १।१ । सः १।१ च संसारपूर्वकः १।१ | =सो अवश्य कहना चाहिये और वह [ मोक्ष ] (संसारसे होती ) है । |
| संसारस्य ६।१ प्रधानहेतुः १।१ आस्रवः १।१ बन्धः १।१ च | =संसारके मुख्य कारण आस्रव और बन्ध हैं। |
| मोक्षस्य ६।१ प्रधानहेतुः १।१ संवरः १।१ निर्जरा १।१ च | =मोक्षका मुख्य कारण संवर और निर्जरा है । |
| अतः * प्रधानहेतु- | =इसलिये मुख्य साधन [ आस्रव और बन्ध, संवर और निर्जरा तथा ] |
| हेतुमत्फल-निदर्शन-अर्थत्वात् ५।१ | =साधनयुक्त [=साधन सहित ] फल [ मोक्ष ] दिखलानेका अभिप्राय होनेसे |
| पृथक् * उपदेशः १।१ कृतः १।१ ॥ | =भिन्न उपदेश [ सातों तत्वोंका ] किया है ॥ यहां पर भावार्थ ऐसा है कि प्रश्न कर्ता दो तत्व जीव और अजीवका वर्णन किया जाना स्वीकार करता है अन्य पांच तत्वों में तर्क है । उत्तरमें कहते हैं कि तत्त्वार्थसूत्रमें मोक्षमार्गका प्रकरण वा विषय है अतः मोक्षका निरूपण यहांपर करना अभीष्ट है और वह मोक्ष संसार-पूर्वक [ =से ] होता है । संसारके प्रधान साधन आस्रव—बन्ध हैं और मोक्षके प्रधानहेतु संवर—निर्जरा हैं । एवं संसारके साधनभूत आस्रव—बन्धका निरूपण और मोक्षके साधन संवर—निर्जराका निर्देश और साध्यरूपफल [=हेतुमत्फल] मोक्षका निरूपण पृथक् पृथक् कहना आवश्यक समझा है । |

(१) सः और एषः का अन्तका स् अथवा विसर्ग जब सः वा एषः के पश्चात् वाक्यमें कोई व्यंजन आवै तो गिरजाता है । सः पुरुषः = सपुरुषः

दृश्यते हि सामान्येऽन्तर्भूतस्यापि विशेषस्य यथोपयोगं पृथगुपादानं प्रयोजनार्थम् । क्षत्रिया आयाताः सुरवर्मापीति ॥ तत्त्वशब्दो भाववाचीत्युक्तः स कथं जीवादिभिर्द्रव्यवचनैः सामानाधिकरण्यं प्रतिपद्यते ? ॥ अव्यतिरेकात्तद्भावाध्यारोपाच्च सामानाधिकरण्यं भवति । यथा उपयोग एवात्मेति ॥ यद्येव तत्तल्लिङ्गसंख्यानुवृत्तिः प्राप्नोति । विशेषणविशेष्यसम्बन्धे सत्यपि शब्दशक्ति–

---

दृश्यते T हि * सामान्ये ७।१ अन्तर्भूतस्य ६।१ अपि = क्योंकि ( = हि ) देखा जाता है कि सामान्यमें गर्भित हैं तो भी
विशेषस्य ६।१ = मुख्यका
पृथक् * उपादान १ प्रयोजन अर्थम् १।१ यथोपयोग * = न्यारा ग्रहण प्रयोजनकेलिये आवश्यकता अनुसार [यथा-उपयोग] किया जाता है
क्षत्रियाः १।३ आयाताः १।३ सुरवर्मा १।१ अपि इति * = जैसे क्षत्री आगये ( आयाता ) सुरवर्मा ( क्षत्री ) भी [ आगया ] है
तत्त्वशब्दः १।१ भाववाची १।१ इति उक्तः १।१ स १ कथ * = तत्त्व शब्द ( सूत्रमे ) भाववाची है ऐसा कहा जाता है सो कैसे [तत्त्व शब्द]
जीवादिभिः ३।३ द्रव्यवचनैः ३।३ = जीव अजीव आश्रव-बन्ध-सवर-निर्जरा मोक्ष द्रव्यवाची शब्दोंके साथ
सामानाधिकरण्य १।१ प्रतिपद्यते T अव्यतिरेकात् ५।१ = समानाधिकरणताको प्राप्त होता है । ( जीवादि और तत्त्व दोनों ) अभेदरूप होनेसे
च तद्-भाव-अध्यारोपात् ५।१ = और उस ( तत्त्व ) का भाव [ जीवादिमें ] लगानेसे [ अध्यारोपात् ]
समानाधिकरण्य १।१ भवति T = समानाधिकरण ( तत्वका जीवादिकके साथ ) हो जाता है अर्थात् द्रव्य, और भाव दोनोंमें अभेदपना होनेसे समानाधिकरण बनता है
यथा* उपयोग, १।१ एव आत्मा १।१ इति । यदि एव = जैसे उपयोग ( ज्ञान दर्शन ) ही चेतना है ऐसा ( कहना ) है जो इसप्रकार है तो
तत्-तत्-लिंग-सख्या- = उन ( तत्-जीवादि सातोंके उस ) तत्वशब्द में लिङ्ग सख्याकी अनुवृत्ति
अनुवृत्तिः १।१ प्राप्नोति । = प्राप्त होती है । अर्थात् मोक्षाः बहुवचन पुलिंग है वैसे ही तत्त्व भी बहुवचन
विशेषण-विशेष्य— = पुलिंग चाहिये । (उत्तर) विशेषण ( जीवादि ) और विशेष्य [ तत्व ] के
सबधे ७।१ सति ७।१ अपि शब्द-शक्ति = सबंध होनेपर भी शब्दकी शक्तिकी

व्यपेक्षया उपात्तलिङ्गसङ्ख्याव्यतिक्रमो न भवति ॥ अयं क्रम आदिसूत्रेऽपि योज्यः ॥ एवमेषामुद्दिष्टानां सम्यग्दर्शनादीनां जीवादीनां च संव्यवहारविशेषव्यभिचारनिवृत्त्यर्थमाह । नामस्थापनाद्रव्यभावतस्तन्न्यासः

व्यपेक्षया ३।१ उपात्त-लिङ्गसङ्ख्या— = अपेक्षासे पाईहुई ( प्राप्त गृहीत ) लिंग संख्याका
व्यति-क्रमः १।१ न भवति ॥ अयं १।१ क्रमः-आदि- = विपर्यय नहीं होता है। यह नियम प्रथम
सूत्रे ७।१ अपि* योज्यः १।१ = सूत्रमें भी योग्य लागू हुआ है अर्थात् पहिले सूत्रमें सम्यग्दर्शन ज्ञान चारित्राणि बहुवचन नपुंसक लिंग है और मोक्षमार्गः एकवचन पुलिंग है।
एवं एषाम् ६।१ उद्दिष्टानां ६।३ सम्यग्दर्शनादीनाम् ६।३ =इस प्रकार ये कथित सम्यग्दर्शन-सम्यग्ज्ञान-सम्यक्चारित्र ।
च जीवादीनां ६।३ संव्यवहार-विशेष =और (=च ) जीवादि (सात तत्वों) का लोकव्यवहारमें [अनेकप्रकार] विशेष
व्यभिचार-निवृत्ति-अर्थम् १।१ =दोष ( आता ) है तिनके-निराकरण करनेके लिये ( आचार्य उत्तर सूत्र )
आह T कहते हैं। अर्थात् भिन्न भिन्न मतवाले सम्यग्दर्शनादि तथा जीवादि सात तत्वोंका स्वरूप नानाप्रकारसे मानते हैं और उन सम्यग्दर्शनादि और जीवादिकका 'यथार्थ स्वरूप समझे विना अन्यथापन' आता है तिस विशेष व्यभिचार अथवा नानाप्रकारके दोषोंका निराकरण करनेके लिये "नामस्थापना" इत्यादि सूत्र कहा जाता है ॥

## नामस्थापनाद्रव्यभावतस्तन्न्यासः ॥ ५ ॥

नाम-स्थापना-द्रव्य-भावतः तद्- =नाम, स्थापना, द्रव्य, और भावसे उन [ सम्यग्दर्शन-ज्ञान-चारित्र जीवादि
न्यासः १।१ =तत्वोंका ] निक्षेप अथवा लोक व्यवहार [ न्यास ] होता है अर्थात्
[ क ] गुण जाति द्रव्य और क्रियाकी अपेक्षा विना ही अपनी इच्छानुसार लोकव्यवहारके लिये किसी पदार्थकी संज्ञा करनेको नाम निक्षेप कहते हैं। जैसे किसी पुरुषका नाम इन्द्रराज है परन्तु उसमें इन्द्रके समान गुण जाति द्रव्य क्रिया कुछ भी

(१) इस सूत्रका पाठ और अर्थ श्वेताम्बर और दिगम्बर दोनों सम्प्रदायोंमें एकसा है समाप्य० पृष्ठ ९, १० सूक्ष्मदृष्टिसे पढ़ो )

अतद्गुणे वस्तुनि संव्यवहारार्थं पुरुषाकारान्नियुज्यमान सज्ञाकर्म नाम ।

नहीं है । उसके माता पिताने केवल व्यवहारार्थ नाम रख लिया है । लोकमें ब्रह्मदत्त, कृष्णचन्द्र, बलभद्र, जिनदत्त, हाथीसिंह, रत्नसिंह, मोतीसिंह, इत्यादि नाम रख लेते हैं । गुण जाति द्रव्य क्रियाकी अपेक्षासे ये नाम नहीं रक्खे जाते, इसीको नाम निक्षेप कहते हैं ।

[ ख ] धातु, काष्ठ, पाषाण, मिट्टीके चित्रादिक तथा गोटोंके खेलमें घोडा हाथी–नृपति–मनुष्य–इत्यादिक तदाकाररूप अथवा अतदाकाररूप मान लेना वा कल्पना कर लेना सो स्थापना निक्षेप है । जो पदार्थ जिस आकारका हो उसको वैसा ही पत्थर काष्ठ मृत्तिकादिका बनाकर उसमें उसीकी स्थापना करनेको तदाकार स्थापना कहते हैं और जिसमें वस्तुका यथार्थ आकार न हो ऐसे किसी भी पदार्थमें किसीकी कल्पना वा स्थापना करनेको अतदाकार स्थापना कहते हैं। जैसे महावीर स्वामीकी वीतरागरूप जैसीकी तैसी शान्तमुद्रायुक्त धातु पाषाणमय प्रतिमाकी प्रतिष्ठा करना यह तदाकार स्थापना है और किसी खेलमें गोटोंमें नृप–ऊट–अश्व—हाथी इत्यादिकी कल्पना करना सो अतदाकार स्थापना है ॥ नाम निक्षेप और स्थापना निक्षेपमें यह भेद है कि पहिलेमें पूज्य अपूज्यका भाव नहीं है दूसरेमें प्रतिष्ठा–आदर और पूज्यबुद्धि होती है ।

( ग ) जो भूत भविष्यत् पर्यायकी मुख्यता लेकर वर्तमानमें कहना सो द्रव्य निक्षेप है जैसे भविष्यत्में होनेवाले राजपुत्र, अर्थात् युवराजको राजा कहना अथवा कोई पुरुष जो पहले राजा वा मन्त्री था अब मन्त्री पदसे च्युत कर दिया गया हो उसको अब भी मन्त्री महाशय कहके बात चीत करना ।

( घ ) जिस पदार्थकी वर्तमानमें जो पर्याय हो उसको उसी रूप कहना सो भाव निक्षेप है जैसे राज्य करता हो उसीको राजा कहना ।

## पदच्छेद तथा विभक्त्यर्थसहित इस सूत्रपर सर्वार्थसिद्धिवृत्तिका शब्दशः भाषानुवाद ॥

| | |
|---|---|
| अतद्गुणे ७।१ वस्तुनि ७।१ संव्यवहार अर्थं १।१ | =पदार्थमें वह गुण ( क्रिया–जाति द्रव्य ) न होने पर लोक व्यवहारके लिये |
| पुरुषाआकारात् ५।१ नियुज्यमान १।१ | =हठसे वा आग्रहसे नियत किया हुआ |
| सज्ञाकर्म १।१ नाम १।१ | =नाम रखना सो नाम ( निक्षेप ) है |

काष्ठपुस्तचित्रकर्माक्षनिक्षेपादिषु सोऽयमिति स्थाप्यमाना स्थापना । गुणैर्द्रोष्यते गुणान्द्रोष्यतीति वा द्रव्यम् । वर्तमान तत्पर्यायोपलक्षितं द्रव्यं भावः ॥ तद्यथा । नामजीवः, स्थापनाजीवः,

काष्ठ–पुस्त-चित्र कर्म-अक्ष-निक्षेपादिषु ७।१ = काठ, पुस्तक, मूरत बनाने ( = चित्रकर्म ) और फासा फेंकने आदिमें
सः १।१ अयम् १।१ इति * स्थाप्यमाना १।११ = वह (= सः ) यह है ऐसे संस्थापन, आरोपण वा कल्पना करना
स्थापना १।११ ( न्यासः १।१ ) गुणैः ३।१ द्रोष्यते T = ( सो ) स्थापना ( निक्षेप ) है। गुणोंकरि ( जो ) परिणाया जायगा वा प्राप्त किया जायगा [ ऐसा द्रव्य है
वा* गुणान् २।१ द्रोष्यति T इति * द्रव्यम् १।११ = ( सो द्रव्य है ) अथवा [ = वा ] गुणोंको ( जो ) परिणवैगा प्राप्त होगा
वर्तमान-तत्-पर्याय-उपलक्षितं १।११ द्रव्यं १।११ = उपस्थित वा विद्यमान वही ( उसी ही ) पर्यायसहित द्रव्य
भावः १।१ तद्यथा * नामजीवः १।१ स्थापनाजीवः १।१ = सो भाव ( निक्षेप=न्यास ) है । जैसे नाम जीव, स्थापना जीव,

( १ ) क—गुणपर्यायवद्द्रव्यम् ( तत्त्वार्थसूत्र अध्याय ५ सूत्र ३८ ) गुण और पर्यायसंयुक्त द्रव्य है ॥ सूत्र ५ में गुणको प्रधानकरि द्रव्य की परिभाषा दी है और भविष्यत्काल ( लृट् ) के कर्मणि प्रधान और कर्तरि प्रधानमें है अर्थात् द्रु भ्वादि प्रथम गणका धातु है इसको गुण संज्ञक होनेसे द्रो हो जाता है, स्यते–भविष्यत्काल ( लृट् लकार ) का कर्मणि प्रधान प्रत्यय है और स्यति भविष्यत्काल ( लृट् लकार ) का कर्तरि प्रधान प्रत्यय है । द्रो+स्यते । द्रो+स्यति । स का परिवर्तन ष में टिप्पणी पृष्ठ १५ से लेकर द्रोष्यते ( प्राप्त किया जायगा ) द्रोष्यति ( प्राप्त होगा ) रूप हुए । ( ख )—इस सूत्रकी टिप्पणी २ में भी गुणको मुख्य मानकरि द्रव्यकी परिभाषा भूतकृदन्तमें ( जो धातुमें त निष्ठा प्रत्यय जोडनेसे बनता है ) दी है हमारी समझमें यहांपर सामान्यभूतकालके अर्थमें भूतकृदन्तको लिया है ॥ गुणैर्गुणान्वा द्रुतं गतं प्राप्तमिति द्रव्यमित्यप्याधिकः पाठः पुस्तकान्तरे दृश्यते ॥

गुणैः ३।१ द्रुतं १।११ गतं प्राप्तम् १।११ इति द्रव्यम् =गुणोंकरि जो प्राप्त (=द्रुतं–गतं ) किया गया ऐसा द्रव्य है
वा गुणान् २।११ द्रुतं १।११ गतं १।११ प्राप्तम् १।११ = अथवा गुणोंको जिसने प्राप्त किया ( द्रुतं–गतं ) ऐसा द्रव्य है ॥
अपि अधिकः १।१ पाठः १।१ पुस्तकान्तरे ७।११ दृश्यते इति = इसप्रकार भी अधिक पाठ अन्य पुस्तकोंमें देखा गया है ॥

( ग )—अध्याय ५ सूत्र २ की वृत्तिमें "यथास्वं पर्यायै द्रूयन्ते द्रवन्ति वा तानि द्रव्याणि" यहां पर्यायको मुख्य मानकर वर्तमान कालमें द्रव्य की परिभाषा है ॥ स्वरूपके अनुसार पर्यायोंकरि प्राप्त किये जाते हैं अथवा जो पर्यायोंको प्राप्त होते हैं वे द्रव्य है इस प्रकार द्रव्यकी परिभाषा गुणको मुख्य और पर्यायको प्रधान करि भूत भविष्यत् वर्तमान तीनों क्रियायोंमें कही है ॥

द्रव्य निक्षेपका मानचित्र जो ससारी जीवोंको लागू होता है

आगम द्रव्य निक्षेप अर्थात् आत्मा जो किसी वस्तुको जानता तो हो परतु उसका उपयोग ध्यान या चितवन उस समय उस ज्ञात वस्तुकी ओर न हो जैसे किसी ज्योतिषी-को जवकि वह स्नान कर रहा हो ज्योतिषी कह कर वुलाना

नो आगम द्रव्य निक्षेप अर्थात् किसी वस्तु के जानने वाले के शरीर को ज्ञाता कहना, इसके तीन भेद हैं

(१) ज्ञायक शरीरनो आगम द्रव्य निक्षेप

(२) भावीनो आगम द्रव्य निक्षेप अर्थात् किसी को जो मृत्युके पश्चात् अन्य भव पावैगा इसही भवमें उसको उस अन्य भव वाला कह देना। जैसे कोई पशुमृत्यु- के पीछे मनुष्य होगा उसको इस पशु भवमें ही मनुष्य कहना

(३) तद् वितिरिक्त नो आगम द्रव्य निक्षेप

अतीत ज्ञायक शरीर नो आगम द्रव्यनिक्षेप अर्थात् किसी पदार्थके कथनके ज्ञाता(पुरुष)का शरीर पूर्वमें उसकथनको जानताथा अवधि पूर्णहो-जानेपरवह ज्ञान जाता-रहा तवभी उसशरीरको भूतज्ञायकशरीर कहना

अनागत ज्ञायक शरीर नो आगम द्रव्य निक्षेप अर्थात् किसी पदार्थके कथनके ज्ञाता(पुरुष,का शरीर उसकथनका जानकार नहीं है परंतु आगामीकालमें उसकथनको जानेगा तव भीउसको इससमय जानकार कहनासोभविष्यत् ज्ञायकशरीरहै

वर्तमान ज्ञायक शरीर नो आगम द्रव्यनिक्षेप अर्थात् किसी पदार्थ केकथन केज्ञाता पुरुषका शरीर जान-कारतोहै परतु पूर्णरूपसे उसकथनका जानकारनहीं उसकोप्राप्तकररहाहैउसका वह शरीर वर्तमान ज्ञायक शरीर नोआगमद्रव्यहै

कर्म तद्व्यतिरिक्त नोआगमद्रव्यनिक्षेप अर्थात् किसीके शरीरको द्रव्य कर्म वर्गणाओंरूप (जिनको वह अन्य भवमें पावैगा,कहना जैसेभावी नो आगम द्रव्यनिक्षेपके उक्त उदाहरणमें पशुके शरीरको मनुष्यनामक नामकर्मके द्रव्यकर्म-वर्गणाओं रूप कहदेना

नो कर्म तद्व्यतिरिक्त नो आगम द्रव्यनिक्षेप अर्थात् किसीकेशरीरको नो कर्म वर्गणाओं रूप (जिनकोअन्यभवमेंपावैगा) कहनाजैसे भावीनोआगम-द्रव्यनिक्षेपके दृष्टान्तमें पशुकेशरीरको द्रव्यनोकर्म-वर्गणा (आहारादिकनोकर्म वर्गणा जिनसे शरीरवनताहै) रूप कह देना.

द्रव्यजीवो भावजीव इति चतुर्धा जीवशब्दार्थो न्यस्यते ॥ जीवनगुणमनपेक्ष्य यस्य-कस्यचिन्नाम क्रियमाण नामजीवः । अक्षनिक्षेपादिषु जीव इति वा मनुष्यजीव इति वा व्यवस्थाप्यमानः स्थापनाजीवः ॥

| | |
|---|---|
| द्रव्यजीवः $^{1}_{1}$ भावजीवः $^{1}_{1}$ इति चतुर्धा * | = द्रव्यजीव, भावजीव ऐसे चार प्रकार |
| जीव शब्द अर्थः $^{1}_{1}$ न्यस्यते T जीवनगुणम् $^{1}_{3}$ | = जीव शब्दका अर्थ स्थापित वा निक्षेप किया जाता है । जीवन गुणकी |
| अनपेक्ष्य । यस्य $^{1}_{6}$ कस्याचित्* नाम $^{111}_{1}$ | = अपेक्षा न करके जिस किसीका नाम |
| क्रियमाण $^{111}_{1}$ नामजीव $^{1}_{1}$ | = रक्खा गया वा किया गया सो नाम जीव ( निक्षेप ) है जैसे—किसीने अपने कार्यालयका नाम जीव रख लिया इस अवस्थामें पत्र सूचना इत्यादि सर्व उसी 'जीव' कार्यालयमें आवेंगे यद्यपि उस कार्यालयमें जीवन गुण नहीं पाया जाता है । इस सञ्ज्ञाका नाम जीव कहेंगे ॥ |
| वो* अक्षनिक्षेप आदिषु $^{1}_{7}$ जीवः $^{1}_{1}$ इति | = फांसाके फेंकने आदिमें जीव ऐसा |
| व्यवस्थाप्यमान $^{1}_{1}$ स्थापनाजीवः $^{1}_{1}$ | = आरोपण किया हुआ ( = व्यवस्थाप्यमान ) सो स्थापना जीव है ( जैसे किसी गोटमे जो जड़ पदार्थ है यह स्थापना कर ली कि इसको प्रत्येक व्यवहारमें 'जीव' कहेंगे ) |
| वा [ अक्षनिक्षेपादिषु $_{7}$ ] मनुष्यजीवः $^{1}_{1}$ | = अथवा फांसाके फेंकने आदिमें ( किसी गोटमे विशेष रूपसे ) मनुष्य जीव |
| इति व्यवस्थाप्यमान स्थापनाजीवः $^{1}_{1}$ | = ऐसी स्थापना करना सो स्थापना जीव निक्षेप है [ जैसे किसी गोटको जब काममे लाया जावे तब कहा जावे कि यह मनुष्य जीव है यद्यपि यह गोट जड है ] |

( १ ) न्यस्यते – यह शब्द = नि + अस् + य + ते—अस् = फेंकना दिवादि चतुर्थ गणके सकर्मक परस्मैपद धातुमें कर्मणि प्रधान य प्रत्यय जोड़कर पीछे ते वर्तमानकाल अन्य पुरुष एक वचन आत्मनेपदी क्रियाका प्रत्यय लगा देनेसे बनता है । अस् = होना अदादिगण अकर्मक भी धातु है इसमें य प्रत्यय यहा नहीं लगाया है ।

...वो द्विविधः । आगमद्रव्यजीवः । नोआगम द्रव्यजीवश्चेति ॥ तत्र जीवप्राभृतज्ञायी मनुष्य-जीवप्राभृतज्ञायी वा अनुपयुक्त आत्मा आगमद्रव्यजीवः ॥ नोआगमद्रव्यजीवस्त्रेधा व्यवतिष्ठते । ज्ञायकशरीर-भावि-तद्व्यतिरिक्तभेदात् ।

| | |
|---|---|
| द्रव्यजीवः १ । द्विविधः १ आगमद्रव्यजीवः १ | =द्रव्य जीव दो प्रकार है आगम द्रव्यजीव |
| च * नोआगमद्रव्यजीवः १ इति * तत्र * | =और ( =च ) नो आगम द्रव्यजीव इस प्रकार हैं । तहां |
| जीव-प्राभृत-ज्ञायी १ | =जीवके कथनके शास्त्रको ( प्राभृत जैसे गोम्मट्टसारमें जीवकांडको ) जाननेवाला |
| अन् उपयुक्तः १ । आत्मा १ आगम द्रव्यजीवः १ | =उपयोगरहित चेतन आगमद्रव्यजीव है अर्थात् जिस कालमें उस जीवके कथनके आगमको जाननेवाले आत्माका ( उस शास्त्रमें ) ध्यान वा चिंतवन हो उस कालमें उस आत्माको आगम द्रव्यजीव कहते हैं । |
| वा मनुष्य-जीव-प्राभृत- | =अथवा [ विशेषरूपसे ] वह आगम जिसमें मनुष्यके जीवका कथन हो |
| ज्ञायी १ | =उसका ज्ञाता [ =ज्ञायिन् । इस मनुष्य जीव प्राभृतमें ] |
| अनुपयुक्तः १ आत्मा १ आगम द्रव्यजीवः १ | =उपयोगरहित-लक्षरहित [ जिस समय हो ] सो आगमद्रव्यजीव है |
| नोआगम द्रव्यजीवः १ त्रेधा * ज्ञायकशरीर- | =नोआगमद्रव्य जीव तीन प्रकार ज्ञायक शरीर |
| भावि-तद्व्यतिरिक्त-भेदात् ५ । व्यवतिष्ठते T | =भावि, तद्व्यतिरिक्त भेदसे व्यवस्थित हैं वा विशेषकरि विद्यमान हैं |

( १ ) विसर्गके पीछे च अथवा छ आवे तो वह विसर्ग श् में पलट जाता है ( जैसे जीवश्च चेति=जीवश्चेति ) त् अथवा थ् आवे तो वह विसर्ग स् में और ट वा ठ आवे तो ष् में क्रमसे पलट जाता है जैसे जीवः त्रेधा=जीवस्त्रेधा । रामः टीकते=रामष्टीकते ॥ ( २ ) व्यवतिष्ठते स्था भ्वादि प्रथम गणका परस्मैपद धातु है । इस धातुको जब प्रयोगमें आती है तो बिना किसी व्याकरणके नियमके 'तिष्ठ' हो जाता है भ्वादि गणका अ विकरण है ति परस्मैपद, अन्यपुरुष एकवचन वर्तमान कालकी क्रियाका चिन्ह लगानेसे तिष्ठति=ठहरता है परन्तु जब अवउपसर्ग लगानेसे, अथवा वि+अव दोनों उपसर्ग लगानेसे यह आत्मनेपदी हो जाते हैं और अवतिष्ठते व्यवतिष्ठते रूप बन जाते हैं ते आत्मनेपद, अन्य पुरुष, एकवचन वर्तमान कालकी क्रियाका प्रत्यय है ॥

तत्र ज्ञातु[1] र्यच्छरीरं त्रिकालगोचर तज्ज्ञायकशरीरम् । सामान्यापेक्षयानोआगमभाविजीवो नास्ति। जीवनसामान्यस्य सदापि विद्यमानत्वात् ॥

=अर्थात् नो आगम द्रव्य जीवके ज्ञायक शरीर नोआगम द्रव्य जीव [ २ ] भावी नोआगम द्रव्यजीव [३] तद्व्यतिरिक्त नोआगम द्रव्यजीव ये तीन भेद हैं ।

तत्र * ज्ञातु ॥ यत् ॥ शरीर ॥ त्रि- काल-गोचर ॥ तत् ॥ ज्ञायकशरीरम् ॥ =तहां ज्ञाताका जो [=यत्] शरीर तीन [ भूत-भविष्यत्-वर्तमान ] =कालसंबंधी [=कालगोचर] वह ज्ञायक शरीर [नोआगमद्रव्य जीव] है भावार्थ.जीवके कथनके शास्त्रके ज्ञाता(पुरुष)का शरीर पूर्वमें जीवके कथनके शास्त्र को जानता था अवधि पूर्ण हो जानेपर वह ज्ञान जाता रहा तबभी उस शरीरको भूतज्ञायक शरीर नो आगम द्रव्य जीव कहते हैं ॥ जो शरीर जीव के कथनके शास्त्रका जानकार नहीं परन्तु आगामीकालमें उस कथनको जानेगा तबभी उसको इस समय जीवके कथनके शास्त्रका जानकार कहना सो भविष्यत्ज्ञायक शरीर नोआगमद्रव्य जीवहै ॥ जो शरीर जीवके कथनके शास्त्रका जानकार तोहै परन्तुपूर्ण रूपसे उस कथनको जानकार नहीं हुआ है उसको प्राप्त कर रहाहै उसका वहशरीर वर्तमान ज्ञायक शरीर नोआगम द्रव्य जीवहै ॥ स्मरण रहैं कि भविष्यत् ज्ञायक शरीर में जीवके शास्त्र का जानने वाला (ऐसा ज्ञायक) शरीरहै परन्तु भावीनो आगमद्रव्य में जो शरीर आगे जाकर मनुष्य आदि जीवन पर्याय प्राप्त करैगा उन्हें उनके शास्त्र जानने की अवश्यकता नहीं है। अज्ञायक होकर ही प्राप्तकर सकगा ऐसे ज्ञायक पना और अज्ञायक पनाका दोनों में भेद वा अतर है। आगम द्रव्य में आत्माका ग्रहण किया है नोआगम द्रव्य में उसके परिकर शरीर कर्म वर्गणा आदिका ग्रहण किया है ॥

सामान्यअपेक्षया ॥ नोआगम भाविजीव ॥ न*अस्ति ॥ =सामान्य,वा विशेष,रहित अपेक्षासे नो आगम भावी द्रव्यजीव नहीं है अर्थात् सामान्य विधानसे शास्त्रको ज्ञाता भविष्यत् में होने वाला जीव नहीं हो सक्ताहै

जीवनसामान्यस्य ॥ सदापि* विद्यमानत्वात् ॥ =क्योंकि जीवन सामान्य सदा ही विद्यमानहै अर्थात् जीव जीवन भावकरिसदैवहैही

(१) यत्—इके पश्चात् च् छ् ज् झ् ञ् मेंसे कोई अक्षर आवै तो इसका परिवर्तन च् में होजाता है जैसे तत्+छद्मस्थेषु =तच्छद्मस्थेषु, यत्+छरीरं=यच्छरीरं । अष्टाध्यायी =-४-४० । तत् ज्ञायक= तज् ज्ञायक, टिप्पणी पृष्ठ १५ देखो। ( ) जब किसी शब्द या रूपके

विशेषापेक्षया त्वस्ति गत्यन्तरे जीवो व्यवस्थितो मनुष्यभवप्राप्तिं प्रत्यभिमुखो मनुष्यभाविजीवः[1]।
तद्व्यतिरिक्तः कर्म नोकर्म विकल्पः॥

---

विशेष–अपेक्षया ३॥ तु* (नोआगमभाविजीवः १।) =परंतु विशेष अपेक्षासे [ नोआगम भावी द्रव्यजीव ] होता है।
अस्ति I गति-अन्तरे ३॥ जीवः१।व्यवस्थितः१। मनुष्य–=[ जैसे कोई ] जीव जो अन्यगति में विद्यमान है (और) नर
भवप्राप्तिं २॥ प्रति* अभिमुखः १। =भव पानेको उपस्थित (सन्मुख) है (उसको उस ही अन्य गतिमेंही मनुष्य कहना सो)
मनुष्य–भावि–जीवः १। =मनुष्यभावो [ नो आगम द्रव्य ] जीव है [ इस भावी नो आगमद्रव्य जीव निक्षेपमें जीव तत्त्वके ज्ञानकी वा जीवतत्त्व के जाननेकी अपेक्षा नहीं है] अर्थात् जो शरीर आगे भव में जाकर मनुष्यादि जीवने पर्याय प्राप्तकरैगा उसको जीव तत्वके ज्ञान प्राप्त करने की आवश्यकता नहींहै वह अज्ञायक होकरही मनुष्यादि भव प्राप्त करसकैगा
तद्– =उन[ज्ञायक शरीर नो-आगम द्रव्य जीव निक्षेप,भावी नो आगम द्रव्य जीव निक्षेप]से
व्यतिरिक्तः १। =भिन्न [नो आगमद्रव्य जीव निक्षेप] अर्थात् तद्व्यतिरिक्त नोआगम द्रव्यजीव निक्षेपहैसो
कर्म–नोकर्म–विकल्पः १। =कर्म, नोकर्म दो भेदरूप है भावार्थ सामान्य जीव अपेक्षासे तो किसी कर्म के उदयसे जीव नहीं होता है और विशेष जीव अपेक्षा मनुष्य नामा नामकर्म के द्रव्यरूपकर्म वर्गणाओंको मनुष्यनाम तद्व्यतिरिक्त नो आगम द्रव्य मनुष्य जीव कहते है और (२) मनुष्य आहारादिक

---

अंतमें क्-ख्-ग्-घ्। च्-छ्-ज्-झ्। ट्-ठ्-ड्-ढ्। त्-थ्-द्-ध्। प्-फ्-ब्-भ् में से कोई एक अक्षर विद्यमान हो और श् इन बीस अक्षरों में से किसी के पश्चात् हो और इस श् के पहे-पीछे कोई स्वर अथवा य्-र्-ल्-व्-ह्-ङ्-ञ्-ण्-न्-म् हो तो यह श् विकल्पकरिके छ् में पलट जाता है जैसे यत्+शरीरं अथवा यच्+शरीर =यच्छीर। (१) मनुष्यभावी=भविष्यत् समयमें होनेवाला मनुष्य। (२) प्रति अव्ययके पहिले जो संज्ञा आती है वह द्वितीया विभक्तिमें होती है जैसे प्राप्तिम्—प्रति।

५१ भावजीवो द्विविधः। आगमभावजीवो नोआगम भावजीवश्चेति। तत्र जीवप्राभृतविषयोपयोगाविष्टो मनुष्यजीव प्राभृतविषयोपयोगयुक्तो वा आत्मा आगम भावजीवः। जीवनपर्यायेण मनुष्य जीवत्वपर्यायेण वा समाविष्ट आत्मा नोआगम भावजीवः॥

| | |
|---|---|
| | करता है तिनसे शरीर वृद्धिको प्राप्त होता है यह नोकर्म है इसलिये आहारादिक तद्व्यतिरिक्तका दूसरा भेद नोकर्म द्रव्य जीव है |
| भावजीवः $^{1}_{1}$ द्विविधः $^{1}_{1}$ आगमभावजीवः $_{1}$ | =भावजीव ( निक्षेप ) दो प्रकार है। आगमभावजीव ( निक्षेप ) |
| च नोआगम भावजीवः $^{1}_{1}$ इति तत्र | =और ( =च ) नोआगम भावजीव ( निक्षेप ) ऐसे हैं। तहां |
| जीव-प्राभृत-विषय- | =जीवके ( कथनका ) शास्त्रके अभिधेय (=विषय ) वा वाच्य अर्थ [ विषयके] |
| उपयोग-आविष्टः $^{1}_{1}$ | =चिंतवन आदि व्यापारमें (=उपयोग) लगा हुआ अथवा लिप्त ( आविष्ट ) |
| आत्मा $^{1}_{1}$ आगम भावजीवः $_{1}$ | =आत्मा ( सो ) आगम भावजीव ( निक्षेप ) है |
| वा मनुष्य जीव-प्राभृत विषय- | =वा [ विशेष अपेक्षासे ] मनुष्य जीवके [ कथनका ] शास्त्रके अभिधेय |
| उपयोगयुक्तः $^{1}_{1}$ आत्मा $^{1}_{1}$ आगम भावजीवः $^{1}_{1}$ | =उपयोगसहित चेतना सो मनुष्य आगम भाव जीव [ निक्षेप ] है |
| जीवन-पर्यायेण $^{1}_{1}$ समाविष्टः $^{1}_{1}$ आत्मा $^{1}_{1}$ | =जीवन पर्यायकरि संयुक्त [ =समाविष्ट ] चेतना |
| नोआगमभाव जीवः $_{1}$ | =सो नोआगम भाव जीव [ निक्षेप ] है |
| वा मनुष्य जीवत्व-पर्यायेण $^{1}_{1}$ समाविष्टः $_{1}$ | =अथवा [ विशेष अपेक्षाकरि ] मनुष्य जीवन पर्यायकरि संयुक्त [ आविष्ट] |
| आत्मा $^{1}_{1}$ नोआगम भावजीव $_{1}$ | =चेतना सो मनुष्य नोआगम भाव जीव [ निक्षेप ] है॥ |

| | |
|---|---|
| १ औदारिक-वैक्रियिक-आहारक-शरीर | =औदारिक, वैक्रियिक, आहारक शरीर |
| त्रयस्य $^{111}_{1}$ च षट्पर्याप्तीनां $^{1}_{1}$ | =तीनोंके और छह ( आहार-शरीर-इन्द्रिय-श्वासोच्छ्वास भाषा मन ) पर्याप्तियोंके |
| योग्य-पुद्गलानाम् $^{1}_{1}$ आदान $^{111}_{1}$ नोकर्म $^{111}_{1}$ | =योग्य पुद्गल परमाणुओंका ग्रहण करना नोकर्म है॥ |

एवमितरेषामपि पदार्थानामजीवादीनां नामादिनिक्षेपविधिर्नियोज्यः। स किमर्थः? अप्रकृतनिराकरणाय प्रकृतनिरूपणाय च॥ निक्षेपविधिना नामशब्दार्थः प्रस्तीर्यते॥

| | |
|---|---|
| एवम् इतरेषाम् ६। अपि अजीवादीनाम् ६। | =इसप्रकार अन्य भी अजीवादिक |
| पदार्थानाम् ६। नाम–आदि–निक्षेप–विधिः १। | =पदार्थोंके नामादि निक्षेप विधि |
| नियोज्यः १। सः १। किमर्थः १। | =लगालेनी चाहिये। वह [ निक्षेप विधि ] किस प्रयोजनके लिये है? |
| अप्रकृत–निराकरणाय ४।१। | =[ उत्तर ] प्रकरणरहित [ के कथन ] को पृथक् करनेके लिये |
| च प्रकृत–निरूपणाय ४।१। | =और जिसका विषय है उसको कहनेके लिये [ यह निक्षेपादि विधि ] है [ अर्थात् लोकव्यवहार अभिप्रायके अनुकूल, और उचित प्रकारसे चलाने केलिये जिस वस्तुका जो वाच्य [ अर्थ ] प्रकृतमें है जिस रूपमें उपयोगी है उसका वही अर्थ ग्राह्य हो, उसके विरुद्ध न हो यह निक्षेप विधि है ] |
| निक्षेपविधिना ३। नामशब्दार्थः १। प्रस्तीर्यते T | =निक्षेप विधि करि नाम वा संज्ञा शब्दोंका अर्थ विस्तृत किया गया है। अर्थात् इस निक्षेप विधिसे व्याकरणके अनुसार जो नाम अथवा संज्ञा शब्द हैं उनके अभिप्रायका बखान वा वर्णन किया गया है नाम शब्दार्थके अतिरिक्त अन्य शब्दोंके अर्थोंके विवरण वा प्रस्तारसे यह निक्षेप विधि लागू नहीं है॥ |

[ १ ] किमर्थः। किमर्थम् ये दोनों समासरूपमें॥ इनमें ( किम्-अर्थः और किम्-अर्थम् ) ऐसे प्रत्येकके साथ दो २ विभक्ति नहीं हो सक्ती वरन एक एक अर्थात् किमर्थः प्रथमा विभक्ति एकवचन पुल्लिंग है और किमर्थम् प्रथमा विभक्ति एक वचन नपुंसक लिंग समझा जावेगा

( २ ) प्रस्तीर्यते—स्तृ-स्वादि-और क्र्यादि–उभयपदी–सकर्मक सेट् धातु है ऋतः ६ इत् १ धातोः ६ (ऋतः इद्धातोः अष्टाध्यायी ७-१-१००) ऋकारान्त धातु अङ्गको इकारादेश हो॥ इस इ के पश्चात् र् ( उरण् रपरः १-१-५१ ) सूत्रसे आजाता है॥ अतः स्तृ=स्तिर्। हल् व्यंजन परे हो तो और र्-व् जिस धातुके अंतमें हो तो उस धातुका उपधा (=अंत अक्षरसे पहिलेका ) इ-उ दीर्घ हो जाता है ८ २-७७। अतः स्तिर स्तीर् प्र उपसर्ग, य कर्मणि प्रत्यय, ते अन्य पुरुष, एक वचन, आत्मनेपदी, वर्तमान क्रियाका प्रत्यय लगाकर प्रस्तीर्यते बना॥

तच्छब्दग्रहणं किमर्थम् ? सर्वसङ्ग्रहार्थम् । असति हि तच्छब्दे सम्यग्दर्शनादीनां प्रधानानामेव न्यासेनाभिसम्बन्धः स्यात् । तद्विषयभावेनोपगृहीतानामप्रधानानां जीवादीनां न स्यात् ।

| | |
|---|---|
| निक्षेप-विधिना ३।१ नामा शब्द- | =निक्षेप विधिसे नाम-स्थापना-द्रव्य भाव शब्दोंसे [ परस्पर ] |
| अर्थः १।१ प्रस्तीर्यते T | =जो प्रयोजन-अभिप्राय है वह विस्तृत किया जाता है, विवरण किया जाता है अर्थात् ऐसा है कि लोकव्यवहारमें कोई मनुष्य नामको भाव समझ जाय तथा नामको स्थापना समझ जाय और स्थापनाको भावादिक जान जाय इत्यादि व्यभिचार दूर करनेके लिये और यथार्थ समझानेके लिये यह निक्षेप विधि है । द्रव्यार्थिक नयसे तो नाम निक्षेप, स्थापना निक्षेप, द्रव्य निक्षेप हैं। पर्यायार्थिक नयसे भाव निक्षेप है |
| तद्-शब्द-ग्रहण १।१ किमर्थम् १।१ सर्व- | =[इस सूत्रमें ] तद् शब्दका प्रयोग किस लिये है ? सब=[ सम्यग्दर्शना- |
| सङ्ग्रह-अर्थम् १।१ । | दिक तीन और जीवादि सात तत्त्वों ] के समुच्चयके लिये [ तद् ] है |
| असति ७।१ हि * तद्-शब्दे ७।१ सम्यग्दर्शन- | =क्योंकि ( हि-इस सूत्रमें ) तद् शब्दके न होनेपर सम्यग्दर्शन |
| आदीनां ६।३ प्रधानानाम् ६।३ एव * न्यासेन ३।१ | =आदि [ तीन ] मुख्योंका ही न्यास ( =निक्षेप ) शब्दसे |
| अभिसम्बन्धः १।१ स्यात् T | =संयोग वा ग्रहण होता [ जीवादिक सात तत्त्वोंके ग्रहण करनेसे रहजाते ] |
| तद्-विषयभावेन ३।१ उपगृहीतानां ६।३ | =उन ( सम्यग्दर्शन ज्ञानचारित्र ) के प्रकरण भावकरि स्वीकृत |
| अप्रधानानाम् ६।३ जीवादीनाम् ६।३ | =गौण जीवादि सात तत्त्वोंका |
| न्यासेन ३।१ अभिसम्बन्धः १।१ न स्यात् T | =( सूत्रमें तद् शब्द न लाते तो न्यास शब्दसे ग्रहण वा सम्बन्ध ) न होता अर्थात् तद् शब्द सूत्रमें न लाते तो सम्यग्दर्शनज्ञानचारित्रका तो न्यास-निक्षेप-वा लोकव्यवहार ठहरता परन्तु जीवादि सात तत्त्वोंका निक्षेप न ठहरता |

(१) कहीं कहीं पर 'नाम शब्द, के स्थानमें नामादि शब्द ऐसा पाठ है ॥ वहा पर कोई ऐसा अर्थ लेते हैं । हमने दो प्रकारके अर्थ लिख दिये हैं ॥

तच्छब्दग्रहणे पुनः क्रियमाणे सति सामर्थ्यात्प्रधानानामप्रधानानां च ग्रहणं सिद्धं भवति ॥ एवं नामादिभिः प्रस्तीर्णानामधिकृतानां तत्त्वाधिगमः कुतः ? इत्यत इदमुच्यते ।

| | |
|---|---|
| पुनः तद्-शब्द-ग्रहणे ७।१। क्रियमाणे ७।१। सति ७।१ | = और [ =पुनः ] तद् शब्दके ग्रहण किये जानेपर [ उस तद् शब्दकी ] |
| सामर्थ्यात् ५।१ प्रधानानाम् ६।३ अप्रधानानां च | = शक्तिसे मुख्य [ सम्यग्दर्शनादि ] का और गौण ( सप्त तत्त्वों ) का |
| ग्रहणं १।१ सिद्धं १।१ भवति एवं नामादिभिः ३।३ | = ग्रहण सिद्ध हो जाता है । इसप्रकार नामादि निक्षेप करि |
| प्रस्तीर्णानाम् ६।३ । अधिकृतानां ६।३ तत्त्व- | = प्रकरण वालोंके ( विस्तारका सम्यग्दर्शनादि और सात तत्त्वोंका ) यथार्थ |
| अधिगमः १।१ कुतः इति अतः इदम् १।१ । उच्यते | = ज्ञान ( अधिगम ) क्यों कर होता है इसलिये यह [ सूत्र ] कहा जाता है कि |

## प्रमाणनयैरधिगमः ॥ ६ ॥

| | |
|---|---|
| प्रमाण-नयैः ३।३ | = सूत्रार्थ प्रत्यक्ष परोक्ष प्रमाणोंसे और द्रव्यार्थिक पर्यायार्थिक नयोंसे |
| अधिगमः १ | = ( उक्त सम्यग्दर्शनादि और जीवादि सात तत्त्वोंके स्वरूपका ज्ञान ) होता है । |

### पदच्छेद तथा विभक्त्यर्थसहित इस सूत्रपर सर्वार्थसिद्धिवृत्तिका शब्दशः भाषानुवाद ।

(१) इस सूत्रकी टिप्पणीमें प्रस्तीर्को हम प्रमाणित कर चुके हैं ॥ भूत कृदन्तका त लगानेसे प्रस्तीर्त हुआ ॥ रेफ और दकारसे परे (रदाभ्याम् ५) निष्ठा ( भूत कृदन्त ) के त कारके स्थानमें ( =निष्ठातः ६ ) न (= नः १) आदेश हो और पहिलेकी ( =पूर्वस्य ) दकारके स्थान में ( दः १ ) भी (=च) ( नकारका आदेश ) हो इसलिये प्रस्तीर्न हुआ और भिद्+त्=भिन्+न हुआ ॥ ( देखो अध्यायी रदाभ्यां निष्ठातो नः पूर्वस्य च दः ८।२।४२ ) यदि न् उसही शब्दमें ऋ—र्—ष् के पश्चात् आवे तो इस न्का ण् हो जाता है ॥ यदि कोई स्वर और य्-र्-व्-ह् । क्-ख्-ग्-घ्-ङ् । प्-फ्-ब्-भ्-म् मेंसे कोई अक्षर इस न और ऋ-र्-अथवा ष् के मध्य आजावे तो भी उक्त परिवर्तन हो जावेगा ( जैसे शरीराणि— कार्माणि नारकाणाम् इत्यादि ) परन्तु पदान्तमें न् होनेसे यह परिवर्तन न होगा जैसे नरान् ॥ इसलिये प्रस्तीर्ण हुआ प्रस्तीर्णानाम् षष्ठी बहुवचन नपुंसक लिंग है और प्रस्तीर्णम् नपुंसक लिंग है एकवचन है

(२) इस सूत्रका पाठ और अर्थ सामान्य अपेक्षासे एकसा है ।

नामादिनिक्षेपविधिनोपक्षिप्तानां जीवादीनां तत्त्वं प्रमाणाभ्यां नयैश्चाधिगम्यते । प्रमाणनया वक्ष्यमाणलक्षणविकल्पाः । तत्र प्रमाणं द्विविधम् । स्वार्थं परार्थं च । तत्र स्वार्थं प्रमाण श्रुतवर्ज्यम् । श्रुतं पुनः स्वार्थं च भवति परार्थं च ।

| | |
|---|---|
| नामादि निक्षेप विधिना ३।१ उपन्क्षिप्ताना ६।११ | =नाम–स्थापना द्रव्य भाव निक्षेप विधानसे अंगीकृत वा स्वीकृत |
| जीवादीना ६।११ तत्त्व १।११ प्रमाणाभ्या ३।११ | =जीवादिकोंका यथार्थ स्वरूप (=तत्त्व ) प्रत्यक्ष परोक्ष प्रमाणोंसे |
| च॰ नयै ३।१ अधिगम्यते T । प्रमाण– | =और ( द्रव्यार्थिक और पर्यायार्थिक ) नयोंसे जाना जाता है । प्रमाण |
| नयाः १।१ वक्ष्यमाणलक्षणविकल्पाः १।१ | =और नय आगे कहे जानेवाले लक्षण और भेदसयुक्त हैं |
| तत्र प्रमाण १।११ द्विविधम् १।११ स्वार्थं १।११ च | =तहां प्रमाण दो प्रकार हैं । स्वार्थ और |
| परार्थं १।११ तत्र स्वार्थं प्रमाण १।११ श्रुतवर्ज्यं १।११ | =परार्थ । तहां स्वार्थ प्रमाण श्रुत (=वचन ) रहित है अर्थात् |
| | =मतिज्ञान अवधिज्ञान मनःपर्ययज्ञान और केवलज्ञान स्वार्थरूप ही हैं |
| पुनः श्रुत १।११ स्वार्थ १।११ च॰भवति T | =और ( पुनः ) श्रुतज्ञान स्वार्थ (=ज्ञानरूप ) होता है (=भवति ) |
| परार्थं १।११ च भवति | =और (=च ) परार्थ ( अर्थात् वचनरूप ) भी (=च ) होता है [भवति] |

(१) "जीवादीना" शब्द लानेसे यह न समझलेना चाहिये कि प्रमाण और नयोंसे जीवादिक सात तत्वोंका ही ज्ञान होता है सम्यग्दर्शनादि तीनका ज्ञान नहीं होता है । हमारी समझमें जीवादीना वाक्यके पहले सम्यग्दर्शनादीनां वाक्य रह गया है और पाठ "सम्यग्दर्शनादीनां जीवादीनां" होना चाहिये सम्यग्दर्शनादीनां प्रधान होनेसे जीवादीना वाक्यसे प्रथम होना चाहिये अथवा यों समझ लो कि जीवादीनांमें सम्यग्दर्शन ज्ञान चारित्र और सातों तत्व ऐसे दशों गर्भित हैं जैसा कि इसी सूत्रके नीचे दी हुई तत्वार्थराजवार्तिककी पंक्तिसे प्रगट है । "प्रमाणनयास्तैरधिगमो भवति सम्यग्दर्शनादीना जीवादीना =सम्यग्दर्शन आदिका ( और ) जीवादिका प्रमाण और नय तिनकरि ज्ञान होता है ।

(२) कहीं कहीं "प्रमाणेभ्य" पाठ हैं यहा पांच ज्ञान लेने और यह पंचमी विभक्ति बहुवचन नपुंसक लिंग है ।

(३) गम् भ्वादि प्रथम गण–परस्मैपद धातु जाना अर्थमें है अधि उपसर्ग लगानेसे परस्मैपदी ही बना रहता है । अधिगम्=जानना । य कर्मणि प्रत्यय और ते वर्तमानकालकी क्रिया अन्यपुरुष–एकवचन–आत्मनेपदी लगानेसे अधि+गम्+य+ते=अधिगम्यते रूप ( जाना गया है ) इस अर्थमें बन जाता है ॥

